# परिशिष्ट

गीता-प्रवचन अध्याय २ में रजोगुण और तमोगुणकी तुलना की गई है। उसे पढ़कर एक भाईने अपनी एक शंका बिनोबाजीपर प्रकट की। हैदराबादकी सर्वोदय-यात्रासे विनोबाजीने उसका उत्तर दिया। पाठकके लिए दोनोंका उपयोग है। अतः शंका और समाधान दोनों यहां दिए जाते हैं।

**शंका :** गीता-प्रवचनके दूसरे अध्यायमें कर्म करनेवालोंकी दुहेरी वृत्ति बताते हुए रजोगुण और तमोगुणकी समता आपने की है। 'लूंगा तो फल-समेत ही' यह रजोगुणकी वृत्ति बताई और 'छोड़ूंगा तो कर्म-समेत ही' यह तमोगुणकी वृत्ति बताई है। दोनों वृत्तियों में फर्क नहीं है, यह आप भी कहते हैं। मेरे खयाल में दोनों वृत्तियों का समावेश रजोगुणमें ही हो जाता है। १, ३, ९ के हिसाबसे तमोगुण, रजोगुण और सत्त्वगुण एक दूसरेसे दूर हैं। रजोगुण और तमोगुण एक ही वृत्तिके पाजिटिव और नेगेटिव स्वरूप नहीं हैं। कर्म करके फलको छोड़ो, सत्त्वगुण है। "लूंगा तो फलसमेत ही" और "छोड़ूंगा तो कर्मसमेत ही"—ये दोनों रजोगुणमें ही खपने चाहिए। "केवल फल लूंगा, पर कर्म नहीं करूंगा", यह वृत्ति तमोगुणमें जायगी। इससे भी एक भिन्न वृत्ति हो सकती है। वह है लापरवाही—इंडिफरेन्सकी वृत्ति। कर्म किया तो किया, अथवा हुआ तो हुआ। फलकी अपेक्षा, परवाह, आवश्यकता मोह आदि नहीं होता। उलटा, फल आया, लिया तो लिया, कर्मकी जरूरत, जवाबदारी नहीं मालूम हुई। यह वृत्ति मनकी स्थितिके अनुसार कदाचित् तीनों गुणोंमें हो सकती है। ज्ञान-शून्य स्थिति में यह वृत्ति तमोगुणसे भी नीचेकी होगी और ध्यानमग्न स्थितिमें सात्त्विक वृत्ति-से भी ऊपरकी निकलेगी।

**समाधान :** "तुम्हारा चिंतन अच्छा लगा। त्रिगुणके विषयमें अनेक प्रकारसे विचार किया गया है, किया जा सकता है। तमोगुणसे नीचेकी अथवा सत्त्वगुणसे ऊपरकी वृत्तिकी कल्पना नहीं की जाती। सारे जगत्‌का विभाग तीन गुणोंमें करना है। तीनों गुणोंसे अलिप्त एक अवस्था है। उसे गुणातीत पुरुषकी भूमिका समझना चाहिए। उसमें किसी प्रकारकी वृत्ति नहीं रहती, अतः उसे निवृत्ति कहते हैं; परंतु निवृत्तिका अर्थ प्रवृत्ति-विरोध नहीं। प्रवृत्ति-विरोध भी एक वृत्ति ही है, उसे तमोगुण कहना चाहिए।

इतने प्रास्ताविक कथनके बाद अब मूल प्रश्न लो। तत्त्वतः त्रिगुण प्रकृतिके घटक हैं। प्रकृतिमें तीनोंकी आवश्यकता एक समान ही है। स्थिति, गति और प्रकाश तीनों मिलकर जीवन बनता है। यह तात्त्विक दृष्टि है। इसमें ऊपर, नीचेका कोई भेद नहीं है।

इससे भिन्न नैतिक दृष्टि है। इस दृष्टिसे तम, रज, सत्त्व ये उत्तरोत्तर श्रेष्ठ गुण हैं। सामान्यतः लोग इस दृष्टिसे विचार करते हैं।

सृष्टि-तत्त्वको समझानेवाली प्राकृतिक अथवा तात्त्विक और दूसरी नैतिक, इन दोनोंसे भिन्न एक साधनाकी दृष्टि है। तदनुसार रज और तम एक दूसरेके प्रतिक्रियारूप अथवा परीक्षणरूप अथवा पूरक हैं। दोनों मिलकर एक ही वस्तु हैं। रजोगुणकी थकावटसे तमोगुण आता है, तमोगुणकी थकावटसे रजोगुण आता है, दोनोंसे सत्त्वगुण भिन्न है और वही साधकोंका सखा है। रजोगुण और तमोगुग मिलकर आसुरी संपत्ति। सत्त्वगुण दैवी संपत्ति। ऐसा संघर्ष चल रहा है।

गीतामें प्राकृतिक, नैतिक और साधनिक तीनों प्रकारका विवेचन मिलता है। मैं प्राकृतिक विचारको छोड़कर नैतिक और साधनिक दृष्टिसे मुख्यतः विचार करता रहता हूं। कभी नैतिक, कभी साधनिक। जिस विवेचनके संबंधमें प्रश्न उत्पन्न हुआ है, उसमें साधनिक सृष्टि है, इसलिए रजोगुण और तमोगुणकी एकत्र कल्पना की गई है।

फलत्यागके विचारकी अधिक छानबीन 'स्थितप्रज्ञदर्शन' और 'गीताई-कोष' में की गई है।

